विशेष—नामा जी कृत भक्तमाल में इनकी कथा इस प्रकार लिखी है। नामदेव वामदेव जी के नाती (दौहित्र) थे। वामदेव कृष्ण के उपासक थे इससे नामदेव में भी बाल्यावस्था से ही कृष्ण की सच्ची भक्ति थी। वामदेव कुछ दिनों के लिये बाहर गए और अपने दौहित्र नामदेव से कृष्ण की प्रतिमा को प्रति दिन दूध चढ़ाने के लिये कहते गए। नामदेव ने मूर्ति के आगे दूध रखा और पीने को प्रार्थना का। जब मूर्ति ने दूध न पिया तब नामदेव आत्महत्या करने पर उद्यत हुए। इस पर कृष्ण भगवान् ने प्रकट होकर दूध पिया। नामदेव जब लौटकर आए तब उन्हें यह व्यापार देख बड़ा आश्चर्य हुआ। धीरे धीरे यह बात बादशाह के कानों तक पहुँची। उसने नामदेव को बुलाकर करामात दिखाने के लिये कहा। नामदेव ने स्वीकार नहीं किया। एक दिन संयोगवश एक गाय का बछड़ा मर गया और वह उसके शोक में बहुत व्याकुल हुई। नामदेव ने बछड़े को जिला दिया।

२. महाराष्ट्र देश के एक प्रसिद्ध कवि जो सन् १३०० के लगभग वर्तमान थे।

**नामद्वादशी**—संज्ञा स्त्री० [सं०] एक व्रत जिसमें अगहन सुदी तीज को गौरी, काली, उमा, भद्रा, दुर्गा, कांति, सरस्वती, मंगला, वैष्णवी, लक्ष्मी, शिवा और नारायणी इन बारह देवियों की पूजा होती है (देवीपुराण)।

**नामधन**—संज्ञा पुं० [सं०] एक संकर राग जो मल्लार, शंकराभरण, बिलावल, सूहे और केदारे के योग से बना माना जाता है।

**नामधराई**—संज्ञा स्त्री० [हिं० नाम + धरना] बदनामी। निंदा। अपकीर्ति।

क्रि० प्र०—करना।—कराना।—होना।

**नामधातु**—संज्ञा स्त्री० [सं०] व्याकरण में नाम अर्थात् संज्ञा पदों से निर्मित धातु [को०]।

**नामधाम**—संज्ञा पुं० [हिं० नाम + धाम] नाम और पता। नाम ग्राम। पता ठिकाना।

**नामधारक**—वि० [सं०] केवल किसी नाम को धारण करनेवाला, उस नाम के अनुसार कर्म न करनेवाला। नाम मात्र का।

विशेष—जो ब्राह्मण वेदपाठ आदि कर्म न करते हों उन्हें पराशर स्मृति में 'नामधारक' कहा गया है।

**नामधारी**—वि० [सं०] नाम धारण करनेवाला। नामवाला। नामक।

**नामधेय**—संज्ञा पुं० [सं०] १ नाम। अभिधान। आख्या। निदर्शक शब्द। २. नामकरण।

**नामधेय**—वि० नामवाला। नाम का।

**नामनापु‡**—क्रि० स० [सं० नमन] झुकाना। नवाना। प्रणमन करना। उ०—नामै सीस अनेक नरेसुर, रैत सुखी प्रणरेह।—रघु० रू०, पृ० ६२।

**नामनाभिक**—संज्ञा पुं० [सं०] विष्णु का एक नाम [को०]।

**नामनिक्षेप**—संज्ञा पुं० [सं०] नामस्मरण (जैन)।

**नामनिर्देश**—संज्ञा पुं० [सं०] नाम का कथन या उल्लेख [को०]।

**नामनिशान**—संज्ञा पुं० [फ़ा०] चिह्न। पता। ठिकाना। जैसे,—उस मैदान में बस्ती का नाम निशान भी नहीं है।

**नामबोला**—संज्ञा पुं० [हिं० नाम + बोलना] नाम लेनेवाला। नाम जपनेवाला। विनय और भक्तिपूर्वक नामस्मरण करनेवाला।

**नाममात्र**—वि० [सं०] १. नाम लेने भर का। अत्यंत अल्प। कहने भर को [को०]।

**नाममाला**—संज्ञा स्त्री० [सं०] नाम अर्थात् संज्ञा शब्दों का क्रमबद्ध संग्रह या अभिधान। पर्यायवाची या अनेकार्थक शब्दों का कोश। जैसे, अनेकार्थ नाममाला।

**नाममुद्रा**—संज्ञा स्त्री० [सं०] वह मुहर जिस पर नाम खुदा हो। वह अँगूठी जिस पर नाम हो [को०]।

**नामयज्ञ**—संज्ञा पुं० [सं०] १. जो यज्ञ केवल नाम या धूमधाम के लिये किया जाय। २. भगवन्नामसंकीर्तन का अनुष्ठान या आयोजन।

**नामरासी**—वि० [सं० नाम + राशि] एक ही नामवाला। समान नाम का।

**नामरूप**—संज्ञा पुं० [सं०] सबके आधार स्वरूप अगोचर वस्तु तत्व के परिवर्तनशील नाना रूप या आकार जो इंद्रियों को ज्ञात पड़ते हैं तथा उनके भिन्न भिन्न नाम जो भेदज्ञान के अनुसार रखे जाते हैं।

विशेष—वेदांत के अनुसार एक ही अगोचर नित्य तत्व है। जो अनेक भेद दिखाई पड़ते हैं वे वास्तविक नहीं हैं। वे केवल रूपों या आकारों के कारण हैं जो इंद्रियों या मन के संस्कार मात्र हैं। समुद्र और तरंग अथवा सोना और गहना दो भिन्न भिन्न नाम हैं। एकीकरण द्वारा आत्मा सोने और गहने में अथवा समुद्र और तरंग में सामान्य गुणवाला एक ही पदार्थ देखती है। सोना एक पदार्थ है पर भिन्न भिन्न अवसरों पर बदलनेवाले आकारों के जो संस्कार इंद्रियों द्वारा मन पर होते हैं उनके कारण सोने को ही कभी कड़ा, कभी कंगन, कभी अँगूठी इत्यादि कहते हैं। इसी प्रकार जगत् में यावत् दृश्य हैं सब केवल नामरूपात्मक हैं। उनके भीतर वस्तुसत्ता छिपी हुई है। वेदांत में सदा बदलते रहनेवाले नामरूपात्मक रूप दृश्य जगत् को 'मिथ्या' और 'नाशवान्' और नित्य वस्तुतत्व को सत्य वा अमृत कहते हैं।

**नामर्द**—वि० [फा०] १. जिसमें पुरुष की शक्ति विशेष न हो। नपुंसक। क्लीव। २. भीरु। डरपोक। कायर।

**नामर्दा**—वि० [फा० नामर्दह्] दे० 'नामर्द'।

**नामर्दी**—संज्ञा स्त्री० [फा०] १. नपुंसकता। क्लीबता। २. कायरपन। भीरुता। साहस का अभाव।

**नामलेवा**—संज्ञा पुं० [हिं० नाम + लेना] १. नाम लेनेवाला। नाम स्मरण करनेवाला। २. उत्तराधिकारी। संतति। वारिस। जैसे,—नामलेवा रहा न पानी-देवा।

**नामवर**—वि० [फा०] जिसका बड़ा नाम हो। नामी। प्रसिद्ध। मशहूर।

**नामवरी**—संज्ञा स्त्री० [ फ़ा० ] कीर्ति । प्रसिद्धि । शुहरत ।

**नामवर्जित**—वि० [ सं० ] १. नाम से रहित । नामहीन । २. मूर्ख । बेवकूफ [को०] ।

**नामवाचक**[1]—वि० [ सं० ] नाम व्यक्त करनेवाला ।

**नामवाचक**[2]—संज्ञा पुं० १. नाम । २. व्यक्तिवाचक संज्ञा ।

**नामशेष**—वि० [ सं० ] १. जिसका केवल नाम बाकी रह गया हो । जो न रह गया हो । नष्ट । ध्वस्त । २. मृत । गत । मरा हुआ । उ०—नामशेष रह जायँ वाम बैरी बस अब से ।—साकेत, पृ० ४२० ।

**नामष**—संज्ञा पुं० मृत्यु । मौत [को०] ।

**नामसत्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] किसी व्यक्ति या वस्तु का ठीक ठीक नामकथन चाहे वह नाम उसकी अवस्था या गुण के अनुकूल न हो । जैसे,—लक्ष्मीपति यदि दरिद्र है तो भी उसे लोग लक्ष्मीपति ही कहेंगे । ( जैन ) ।

**नामांक**—वि० [ सं० नामाङ्क ] दे० 'नामांकित' [को०] ।

**नामांकित**—वि० [ सं० नामाङ्कित ] जिसपर नाम लिखा हुआ हो या खुदा हो ।

**नामांतर**—संज्ञा पुं० [ सं० नामान्तर ] द्वितीय नाम । उपनाम ।

**नामा**[1]—वि० [ सं० नामन् ] नामवाला । नामधारी ।

**विशेष**—इस शब्द का प्रयोग बहुव्रीहि समास के उत्तर पद में होता है ।

**नामा**[2]—संज्ञा पुं० नामदेव भक्त ।

**नामाकूल**—वि० [फ़ा० ना + अ० माकूल] १. अयोग्य । २. अयुक्त । अनुचित ।

**नामानुशासन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] अभिधान । कोश [को०] ।

**नामापराध**—संज्ञा पुं० [ सं० ] किसी प्रतिष्ठित का नाम लेकर अपशब्द प्रयोग [को०] ।

**नामाभिधान**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'नामानुशासन' [को०] ।

**नामाबर**—संज्ञा पुं० [फ़ा० नामबर] पत्रवाहक । उ०—न कातिल के यहाँ खत ले गया है । खुदा गैर कीजो नामाबर को ।—कविता को०, भा० ४, पृ० २६ ।

**नामालूम**—वि० [ फ़ा० ना + अ० मालूम ] जो मालूम न हो । अज्ञात ।

**नामावली**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. नामों की पंक्ति । नामों की सूची । २. वह कपड़ा जिसपर चारों ओर भगवान का नाम छपा होता है और जिसे भक्त लोग ओढ़ते हैं । रामनामी ।

**नामि**—संज्ञा पुं० [ सं० ] विष्णु [को०] ।

**नामिक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. नाम संबंधी । संज्ञा संबंधी ।

**नामित**—वि० [ सं० ] झुकाया हुआ ।

**नामिनेटेड**—वि० [ अं० ] जो किसी पद के लिये चुना गया हो । जो किसी स्थान के लिये पसंद किया गया हो । मनोनीत । नामजद । जैसे, नामिनेटेड मेंबर ।

**नामिनेशन**—संज्ञा पुं० [ अं० ] किसी पद के लिये किसी का मनोनीत किया जाना । नामजदगी ।

**नामी**—संज्ञा पुं० [ हिं० नाम + ई ( प्रत्य० ) अथवा सं० नामिन् ] १. नामधारी । नामवाला । जैसे,—रामप्रसाद नामी एक मनुष्य । २. जिसका बड़ा नाम हो । प्रसिद्ध । विख्यात । मशहूर । जैसे, नामी आदमी ।

यौ०—नामी गिरामी ।

**नामी गिरामी**—वि० [ फ़ा०; मि० सं० नामग्राम ] जिसका बड़ा नाम हो । प्रसिद्ध । विख्यात ।

**नामुनासिब**—वि० [ फ़ा० ] अनुचित । अयोग्य । गैरवाजिब ।

**नामुमकिन**—वि० [ फ़ा० ना + अ० मुमकिन ] जो कभी न हो सके । असंभव ।

**नामुराद**—वि० [ फ़ा० ] जिसका अभीष्ट सिद्ध न हुआ हो । विफलमनोरथ ।

**विशेष**—पश्चिम में इस शब्द का प्रयोग प्रायः गाली के रूप में होता है ।

**नामुवाफ़िक**—वि० [ फ़ा० ना + अ० मुवाफ़िक ] जो मुवाफ़िक या अनुकूल न हो । प्रतिकूल । विरुद्ध ।

**नामूसी**—संज्ञा स्त्री० [ अ० नामूस ( = इज्जत ) ] बेइज्जती । अप्रतिष्ठा । बदनामी । निंदा ।

क्रि० प्र०—करना ।—होना ।

**नामेहरबान**—वि० [ फ़ा० ] जो मेहरबान न हो । अकृपालु ।

**नाम्ना**—वि० [ वि० स्त्री० नाम्नी ] नामवाला । नामधारी ।

**नाम्य**—वि० [ सं० ] झुकाने योग्य ।

**नायँ**(पु)†[1]—संज्ञा पुं० [ सं० नाम ] दे० 'नाम' ।

**नायँ**[2]—अव्य० [ हिं० ] दे० 'नहीं,' 'नाहीं' ।

**नाय**[1]—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. नय । नीति । २. उपाय । युक्ति । ३. नेता । अगुआ । ४. नेतृत्व । अगुआई ।

**नाय**‡[2]—संज्ञा स्त्री० [ हिं० नाव ] नाव । नौका । किश्ती ।

**नायक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० नायिका ] १. जनता को किसी ओर प्रवृत्त करने का अधिकार या प्रभाव रखनेवाला पुरुष । लोगों को अपने कहे पर चलानेवाला आदमी । नेता । अगुआ । सरदार । जैसे, सेना का नायक । २. अधिपति । स्वामी । मालिक । जैसे, गणनायक । ३. श्रेष्ठ पुरुष । जननायक । उ०—सब नायक होई जाय बेल फिर कौन लदावै ।—पलटू०, भा० १, पृ० ५ । ४. साहित्य में शृंगार का आलंबन या साधक रूप-यौवन-संपन्न अथवा वह पुरुष जिसका चरित्र किसी काव्य या नाटक आदि का मुख्य विषय हो ।

**विशेष**—साहित्यदर्पण में लिखा है कि दानशील, कृती, सुश्री, रूपवान, युवक, कार्यकुशल, लोकरंजक, तेजस्वी, पंडित और सुशील ऐसे पुरुष को नायक कहते हैं । नायक चार प्रकार के होते हैं—धीरोदात्त, धीरोद्धत, धीरललित और धीरप्रशांत । जो आत्मश्लाघारहित, क्षमाशील, गंभीर, महाबलशाली,

स्थिर और विनयसंपन्न हो उसे धीरोदात्त कहते हैं। जैसे, राम, युधिष्ठिर। मायावी, प्रचंड, अहंकार और आत्मश्लाघायुक्त नायक को धीरोद्धत कहते हैं। जैसे, भीमसेन। निश्चित, मृदु और नृत्यगीतादिप्रिय नायक को धीरललित कहते हैं। त्यागी और कृती नायक धीरप्रशांत कहलाता है। इन चारों प्रकार के नायकों के फिर अनुकूल, दक्षिण, धृष्ट और शठ ये चार भेद किए गए हैं। शृंगार रस में पहले नायक के तीन भेद किए गए हैं—पति, उपपति और वैशिक ( वेश्यानुरक्त )। पति चार प्रकार के कहे गए हैं—अनुकूल, दक्षिण, धृष्ट और शठ। एक ही विवाहिता स्त्री पर अनुरक्त पति को अनुकूल, अनेक स्त्रियों पर समान प्रीति रखनेवाले को दक्षिण, स्त्री के प्रति अपराधी होकर बार बार अपमानित होने पर भी निर्लज्जतापूर्वक विनय करनेवाले को धृष्ट और छलपूर्वक अपराध छिपाने में चतुर पति को शठ कहते हैं। उपपति दो प्रकार के कहे गए हैं—वचनचतुर और क्रियाचतुर।

५. हार के मध्य की मणि। माला के बीच का नग। ६. संगीत कला में निपुण पुरुष। कलावंत। ७. एक वर्णवृत्त का नाम। ८. एक राग जो दीपक राग का पुत्र माना जाता है। ९. दस सेनापतियों के ऊपर का अधिकारी। १० कौटिल्य के अनुसार बीस हाथियों तथा घोड़ों का अध्यक्ष। ११. शाक्य मुनि का नाम (को०)।

नायका—संज्ञा स्त्री० [ सं० नायिका ] १. दे० 'नायिका'। २. वेश्या की माँ। ३. कुटनी। दूती।

नायकाधिप—संज्ञा पुं० [ सं० ] राजा। नरेश (को०)।

नायकी—संज्ञा पुं० [ सं० ] एक राग का नाम।

नायकी कान्हड़ा—संज्ञा पुं० [ सं० नायकी + हिं० कान्हड़ा ] एक राग, जिसमें सब कोमल स्वर लगते हैं।

नायकी मल्लार—संज्ञा पुं० [ सं० नायक+मल्लार ] संपूर्ण जाति का एक राग जिसमें सब शुद्ध स्वर लगते हैं।

नायणी†—संज्ञा स्त्री० [ हिं० नायन ] दे० 'नायन'। उ० —सहज ललाई सौंपरत प्रीतम प्यारी पाय। निरखै भरमै नायणी जावक दे मिलि जाय।—बाँकी० ग्रं०, भा० ३, पृ० ३८।

नायन—संज्ञा पुं० [ डिं० ] वैद्य।

नायन, नायनि(पु)—संज्ञा स्त्री० [ हिं० नाई ] [ स्त्री० नाइन ] नाई की स्त्री। नापित का काम करनेवाली स्त्री। उ०—और न के पाइन दियो, नायनि जावक लाल। प्रान पियारी रावरी परसत तुम्हें रसाल।—मति० ग्रं०, पृ० २६३।

नायब—संज्ञा पुं० [अ०] १. किसी की ओर से काम करनेवाला। किसी के काम की देखरेख रखनेवाला। मुनीम। मुख्तार। २. काम में मदद देनेवाला छोटा अफसर। सहायक। सहकारी। जैसे, नायब दीवान, नायब तहसीलदार।

नायबी—संज्ञा स्त्री० [अ० नायब + ई (प्रत्य०)] १. नायब का काम। २. नायब का पद।

नायाब—वि० [फ़ा०] १. जो न मिलता हो। अप्राप्य। २. उत्कृष्ट।

नायिका—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. रूप-गुण-संपन्न स्त्री। वह स्त्री जो शृंगार रस का आलंबन हो अथवा किसी काव्य, नाटक आदि में जिसके चरित्र का वर्णन हो।

विशेष—शृंगार में प्रकृति के अनुसार नायिकाओं के तीन भेद बतलाए गए हैं—उत्तमा, मध्यमा, और अधमा। प्रिय के अहितकारी होने पर भी हितकारिणी स्त्री को उत्तमा, प्रिय के हित या अहित करने पर हित या अहित करनेवाली स्त्री को मध्यमा और प्रिय के हितकारी होने पर भी अहितकारिणी स्त्री को अधमा कहते हैं। धर्मानुसार इनके तीन भेद हैं—स्वकीया, परकीया और सामान्या। अपने ही पति में अनुराग रखनेवाली स्त्री को स्वीया या स्वकीया, परपुरुष में प्रेम रखनेवाली स्त्री को परकीया या अन्या और धन के लिये प्रेम करनेवाली स्त्री को सामान्या, साधारण या गणिका कहते हैं। वयःक्रमानुसार स्वकीया तीन प्रकार की मानी गई हैं—मुग्धा, मध्या और प्रौढ़ा। कामचेष्टारहित अंकुरितयौवना को मुग्धा कहते हैं जो दो प्रकार की कही गई है—अज्ञातयौवना और ज्ञातयौवना। ज्ञातयौवना के भी दो भेद किए गए हैं—नवोढ़ा जो लज्जा और भय से पतिसमागम की इच्छा न करे और विश्रब्धनवोढ़ा जिसे कुछ अनुराग और विश्वास पति पर हो। अवस्था के कारण जिस नायिका में लज्जा और कामवासना समान हो उसे मध्या कहते हैं। कामकला में पूर्ण रूप से कुशल स्त्री को प्रौढ़ा कहते हैं। इनमें से मध्या और मुग्धा ये दो भेद केवल स्वकीया में ही माने गए हैं, फिर मध्या और प्रौढ़ा के धीरा, अधीरा और धीराधीरा ये तीन भेद किए गए हैं। प्रिय में परस्त्रीसमागम के चिह्न देख धैर्यसहित सादर कोप प्रकट करनेवाली स्त्री को धीरा, प्रत्यक्ष कोप करनेवाली स्त्री को अधीरा तथा कुछ गुप्त और कुछ प्रकट कोप करनेवाली स्त्री को धीराधीरा कहते हैं।

परकीया के प्रथम दो भेद किए गए हैं—ऊढ़ा और अनूढ़ा। विवाहिता स्त्री यदि परपुरुष में अनुरक्त हो तो उसे ऊढ़ा या परोढ़ा और अविवाहित स्त्री यदि अनुरक्त हो तो उसे अनूढ़ा या कन्यका कहते हैं। इसके अतिरिक्त व्यापारभेद से भी कई भेद किए गए है—जैसे, गुप्ता, विदग्धा, लक्षिता इत्यादि। नायिकाओं के अट्ठाईस अलंकार कहे गए हैं। इनमें हाव भाव और हेला ये तीन अंगज कहलाते हैं। शोभा, कांति दीप्ति, माधुर्य, प्रगल्भता, औदार्य और धैर्य ये सात अयत्नसिद्ध कहे जाते हैं; लीला, विलास, विच्छित्ति, विब्वोक, किलकिंचित, मोट्टायित, कुट्टमित, विभ्रम, ललित, मद, विकृत, तपन, मौग्ध्य, विक्षेप, कुतूहल, हसित, चकित और केलि ये अठारह स्वभावज कहलाते हैं।

२ पुराणानुसार दुर्गा की शक्ति। दे० 'अष्टनायिका' (को०)। ३. स्त्री। पत्नी (को०)। ४. एक प्रकार की कस्तूरी (को०)।

नारंग—संज्ञा पुं० [ सं० नारङ्ग ] १. नारंगी। २. गाजर। ३. पिप्पलीरस। ४. यमज प्राणी। ५. विट (को०)। ६. पंजाबी ब्राह्मणों की एक उपाधि।

नारंगी¹—संज्ञा स्त्री० [दे० नारङ्ग, अ० नारंज] १. नीबू की जाति

का एक मझोला पेड़ जिसमें मीठे सुगंधित और रसीले फल लगते हैं।

विशेष—पेड़ इसका नीबू ही का सा होता है। नारंगी का छिलका मुलायम और पीलापन लिए हुए लाल रंग का होता है और गूदे से अधिक लगा न रहने के कारण बहुत सहज में अलग हो जाता है। भीतर पतली झिल्ली से मढ़ी हुई फाँकें होती हैं जिनमें रस से भरे हुए गूदे के रवे होते हैं। एक एक फाँक के भीतर दो या तीन बीज होते हैं। नारंगी गरम देशों में होती है। एशिया के अतिरिक्त युरोप के दक्षिण भाग, अफ्रिका के उत्तर भाग और अमेरिका के कई भागों में इसके पेड़ बगीचों में लगाए जाते हैं और फल चारों ओर भेजे जाते हैं। भारत में जो मीठी नारंगियाँ होती हैं वे और कई फलों के समान अधिकतर आसाम होकर चीन से आई हैं, ऐसा लोगों का मत है। भारतवर्ष में नारंगियों के लिये प्रसिद्ध स्थान हैं सिलहट, नागपुर, सिकिम, नैपाल, गढ़वाल, कुमायूँ, दिल्ली, पूना और कुर्ग। नारंगी के प्रधान चार भेद कहे जाते हैं—संतरा, कँवला, माल्टा और चीनी। इनमें संतरा सबसे उत्तम जाति है। संतरे भी देशभेद से कई प्रकार के होते हैं।

चीन और भारतवर्ष के प्राचीन ग्रंथों में नारंगी का उल्लेख मिलता है। संस्कृत में इसे नागरंग कहते हैं। 'नाग' का अर्थ है सिंदुर। छिलके के लाल रंग के कारण यह नाम दिया गया। सुश्रुत में नागरंग का नाम आया है। इसमें कोई संदेह नहीं कि युरोप में यह फल अरबवालों के द्वारा गया।

२. नारंगी के छिलके का सा रंग। पीलापन लिए हुए लाल रंग।

**नारंगी[2]**—वि० पीलापन लिए हुए लाल रंग का।

**नार[1]**—संज्ञा स्त्री० [सं० नाल, नाड] १. गला। गरदन। ग्रीवा।

मुहा०—नार नवाना = (१) गरदन झुकाना। सिर नीचे की ओर करना। (२) लज्जा, चिंता, संकोच, मान आदि के कारण सामने न ताकना। दृष्टि नीची करना। लज्जित होने, चिंता करने या रूठने का भाव प्रकट करना। उ०—समुझि निज अपराध करनी नार नावति नीच। बहुत दिन तें बरति है के आँखि दोबै सींचि।—सूर (शब्द०)। नार नीची करना=दे० 'नार नवाना'। उ०—मान मनायो राधा प्यारी।·· कत हूँ रही नार नीची करि देखत लोचन फूले। सूर (शब्द०)।

२. जुलाहों की ढरकी। नाल। ३. (पु) कमल की डंडी। मृणाल की नाल। उ०—बरनों गीवँ कूँज कै रीसी। कंज नार जनु लागेउ सीसी।—जायसी ग्रं०, (गुप्त), पृ० १९२।

**नार[2]**—संज्ञा पुं० १. उल्व नाल। आँवल नाल। वह गर्भस्थ सूत्र जिससे जन्म से पूर्व गर्भस्थ शिशु बँधा रहता है। वि० दे० नाल[2]।

यौ०—नार बेवार।

२. नाला। ३. बहुत मोटा रस्सा। ४. सूत की डोरी जिससे स्त्रियाँ घाँघरा कसती हैं अथवा कहीं कहीं धोती की चुनन बाँधती हैं। नारा। नाला। ५. जुआ जोड़ने की रस्सी या तस्मा। ६. चरने के लिये जानेवाले चौपायों का झुंड।

**नार‡[3]**—संज्ञा स्त्री० [सं० नारी] दे० 'नारी'।

**नार[4]**—संज्ञा पुं० [सं०] १. नरसमूह। मनुष्यों की भीड़। २ तुरत का जनमा हुआ गाय का बछड़ा। ३. जल। पानी। उ०—हम घट बिरह दून कै दहा। लोयन नार समुंद होइ बहा।—चित्रा०, पृ० १७१। ४. सोंठ। शुंठी।

**नार[5]**—वि० १. नरसबंधी। मनुष्यसंबंधी। २. परमात्मासंबंधी।

**नार[6]**—संज्ञा पुं० [फ़ा०] अनार [को०]।

**नार[7]**—संज्ञा स्त्री० [अ०] १. आग। अग्नि। उ०—मगन होवे एक दिन में घर दुख की नार।—दक्खिनी०, पृ० १४०। २. नरक (को०)।

**नारक[1]**—संज्ञा पुं० [सं०] १. नरक। २. नरकस्थ प्राणी। नरक में रहनेवाला व्यक्ति।

**नारक[2]**—वि० नरक संबंधी। नरक का [को०]।

**नारकिक**—वि० [सं०] नारकी [को०]।

**नारकी**—वि० [सं० नारकिन्] नरक भोगनेवाला या नरक में जाने योग्य कर्म करनेवाला। पापी।

**नारकीट**—संज्ञा पुं० [सं०] १. एक प्रकार का कीड़ा। अश्मकीट। २. किसी को आशा देकर निराश करनेवाला अधम मनुष्य।

**नारकीय**—वि० [सं०] नरक संबंधी। नरक का। उ०—काली नारकीय छाया निज छोड़ गया वह मेरे भीतर। पैशाचिक सा कुछ दुःखों से मनुज गया शायद उसमें मर।—ग्राम्या, पृ० ३०।

**नारजीवन**—संज्ञा पुं० [सं०] स्वर्ण। सोना [को०]।

**नारद**—संज्ञा पुं० [सं०] १. एक ऋषि का नाम जो ब्रह्मा के पुत्र कहे जाते हैं। ये देवर्षि माने गए हैं।

विशेष—वेदों में ऋग्वेद मंडल ८ और ९ के कुछ मंत्रों के कर्ता एक नारद का नाम मिलता है जो कहीं कण्व और कहीं कश्यपवंशी लिखे गए हैं। इतिहास और पुराणों में नारद देवर्षि कहे गए हैं जो नाना लोकों में विचरते रहते हैं और इस लोक का संवाद उस लोक में दिया करते हैं। हरिवंश में लिखा है कि नारद ब्रह्मा के मानसपुत्र हैं। ब्रह्मा ने प्रजासृष्टि की अभिलाषा करके पहले मरीचि, अत्रि आदि को उत्पन्न किया, फिर सनक, सनंदन, सनातन, सनत्कुमार, स्कंद, नारद और रुद्रदेव उत्पन्न हुए (हरिवंश अ० १)। विष्णु पुराण में लिखा है कि ब्रह्मा ने अपने सब पुत्रों को प्रजासृष्टि करने में लगाया पर नारद ने कुछ बाधा की, इसपर ब्रह्मा ने उन्हें शाप दिया कि 'तुम सदा सब लोकों में घूमा करोगे; एक स्थान पर स्थिर होकर न रहोगे।' महाभारत में इनका ब्रह्मा से संगीत की शिक्षा लाभ करना लिखा है। भागवत, ब्रह्मवैवर्त आदि पीछे के पुराणों में नारद के संबंध में लंबी चौड़ी कथाएँ मिलती हैं। जैसे, ब्रह्मवैवर्त में इन्हें ब्रह्मा के कंठ से उत्पन्न बताया है और लिखा है कि जब इन्होंने प्रजा की सृष्टि करना अस्वीकार किया तब ब्रह्मा ने इन्हें शाप दिया और गंधमादन पर्वत पर उपबर्हण नामक गंधर्व हुए। एक

दिन इंद्र की सभा में रंभा का नाच देखते देखते ये काममोहित हो गए। इसपर ब्रह्मा ने फिर शाप दिया कि 'तुम मनुष्य हो'। द्रुमिल नामक गोप की स्त्री कलावती पति की आज्ञा से ब्रह्मवीर्य की प्राप्ति के लिये निकली और उसने काश्यप नारद से प्रार्थना की। अंत में काश्यप नारद के वीर्यभक्षण से उसे गर्भ रहा। उसी गर्भ से गंधर्व देह त्याग नारद उत्पन्न हुए। पुराणों में नारद बड़े भारी हरिभक्त प्रसिद्ध हैं। ये सदा भगवान् का यश वीणा बजाकर गाया करते हैं। इनका स्वभाव कलहप्रिय भी कहा गया है इसी से इधर की उधर लगानेवाले को लोग 'नारद' कह दिया करते हैं।

२. विश्वामित्र के एक पुत्र का नाम (महाभारत)। ३. एक प्रजापति का नाम। ४. कश्यप मुनि की स्त्री से उत्पन्न एक गंधर्व। ५. चौबीस बुद्धों में से एक। ६. शाकद्वीप का एक पर्वत (मत्स्य पु०)। ७. वह व्यक्ति जो लोगों में परस्पर झगड़ा लगाता हो। लड़ाई करनेवाला। ८. जलद।

**नारदपुराण**—संज्ञा पुं० [सं०] १. अठारह महापुराणों में से एक। इसमें सनकादिक ने नारद को संबोधन करके कथा कही है और उपदेश दिया है। इसमें कथाओं के अतिरिक्त तीर्थों और व्रतों के माहात्म्य बहुत अधिक दिए हैं। २. बृहन्नारदीय नामक एक उपपुराण।

**नारदान(पु)**—संज्ञा पुं० [हिं०] जल निकलने की नाली। दे० 'नाबदान'। उ०—न्यारे न्यारे नारदान मूँदौगो झरोखा जाल, पाइहै न पानी, पौन आवन न पावैगो।—केशव ग्रं०, भा० १, पृ० १५६।

**नारदी**—संज्ञा पुं० [सं० नारदिन्] विश्वामित्र के एक पुत्र का नाम।

**नारदीय**—वि० [सं०] नारद का। नारद संबंधी। जैसे, नारदीय पुराण।

**नारना**—क्रि० स० [सं० ज्ञान, प्रा० णाण+हिं० ना] थाह लगाना। पता लगाना। भाँपना। ताड़ना। उ०—राधा मन में यहै विचारति। ये मोहे ते ये चतुर कहावति ये मन ही मन मोको नारति। ऐसे वचन कहौंगी इन पै चतुराई इनकी मैं आरति।—सूर०, १०। १७७१।

**नारफिक**—संज्ञा पुं० [अं०] विलायती घोड़ों की एक जाति जो नारफाक प्रदेश में पाई जाती है। इस जाति के घोड़े डीलडौल में बड़े, सुंदर और मजबूत होते हैं।

**नार बेवार**—संज्ञा पुं० [हिं० नार+सं० विवार (=फैलाव)] आँवल नाल। नाल और गर्भ आदि। नारापोटी। उ०—नार बेवार समेत उठाया। ले वसुदेव चले तब छावा।—विश्राम (शब्द०)।

**नारमन**—संज्ञा पुं० [अं०] १. फ्रांस के नारमंडी प्रदेश का निवासी। २. जहाज का रस्सा बाँधने का खूँटा।

**नारबोर**[1]—संज्ञा पुं० [सं० नारिकेल] नारियल। उ०—कहुँ केर केलं कहुँ नारबोर।—पृ० रासो, पृ० ५५।

**नारसिंह**[1]—संज्ञा पुं० [सं०] १. नरसिंह रूपधारी विष्णु।

विशेष—तैत्तिरीय आरण्यक में नारसिंह की गायत्री मिलती है।

२. एक तंत्र का नाम। ३. एक उपपुराण जिसमें नरसिंह अवतार की कथा है। ४. १६वें कल्प का नाम (को०)।

**नारसिंह**[2]—वि० दे० 'नारसिंही'।

**नारसिंही**—वि० [सं० नारसिंह+ई (प्रत्य०)] नारसिंह संबंधी।

यौ०—नारसिंही टोना = बड़ा गहरा टोना।

**नारांतक**—संज्ञा पुं० [सं० नारान्तक] एक राक्षस जो रावण के पुत्रों में कहा गया है।

**नारा**[1]—संज्ञा पुं० [सं०] जल (मनु०)।

**नारा**[2]—संज्ञा पुं० [सं० नाल, हिं० नार] १. सूत की डोरी जिससे स्त्रियाँ घाघरा कसती हैं अथवा कहीं कहीं धोती की चुनन बाँधती हैं। इजारबंद। नीबी। दे० 'नाड़ा'। उ०—नारा बंधन सूथन जथन।—सूर (शब्द०)। २. लाल रँगा हुआ कच्चा सूत जो पूजन में देवताओं को चढ़ाया जाता है। मौली। कुसुंभ सूत्र। ३. हल के जुवे में बँधी हुई रस्सी। ४. बरसाती पानी के बहने का प्राकृतिक मार्ग। छोटी नदी। नाला। उ०—(क) चहुँ दिसि फिरेउ धनुष जिमि नारा।—मानस, २। १३३। (ख) बिच बिच खोह नदी औ नारा।—जायसी ग्रं० (गुप्त), पृ० २१२। ५. दे० 'नार[4]'।

**नारा**[3]—संज्ञा पुं० [फ़ा० नालह्] १. आवाज। शोर। २. सामूहिक आवाज। किसी माँग की ओर ध्यान दिलाने या प्रसन्नता और उत्साह व्यक्त करने के लिये बार बार बुलंद की जानेवाली सामूहिक आवाज।

**नाराइन**—संज्ञा पुं० [सं० नारायण] दे० 'नारायण'।

**नाराच**—संज्ञा पुं० [सं०] १. लोहे का बाण। वह तीर जो सारा लोहे का हो।

विशेष—शर में चार पंख लगे रहते हैं और नाराच में पाँच। इसका चलाना बहुत कठिन है।

२. बाण। तीर। ३. दुर्दिन। ऐसा दिन जिसमें बादल घिरा हो, अंधड़ चले और इसी प्रकार के और उपद्रव हों। ४. एक वर्णवृत्त का नाम जिसके प्रत्येक चरण में दो नगण और चार रगण होते हैं। इसे 'महामालिनी' और 'तारका' भी कहते हैं। ५. २४ मात्राओं का एक छंद। जैसे,—तजै सरीन काल बीत बाल तीर जाय कै। ६. जलहस्ती (को०)। ७. एक प्रकार का घृत (वैद्यक)।

**नाराचघृत**—संज्ञा पुं० [सं०] वैद्यक में एक घृत जो घी में चीते की जड़, त्रिफला, भटकैया, बायबिडंग, आदि पकाकर बनाया जाता है और उदररोग में दिया जाता है।

**नाराचिका**—संज्ञा स्त्री० [सं०] दे० 'नाराची' (को०)।

**नाराची**—संज्ञा स्त्री० [सं०] छोटा तराजू जिसमें बहुत छोटी छोटी चीजें तोली जाती हैं। सुनारों का काँटा।

**नाराज**—वि० [फ़ा० नाराज] अप्रसन्न। रुष्ट। नाखुश। खफा।

क्रि० प्र०—करना।—होना।

**नाराजगी**—संज्ञा स्त्री० [फा० नाराजगी] अप्रसन्नता।

**नाराजी**—संज्ञा स्त्री० [फ़ा० नाराजी] अप्रसन्नता। अकृपा। कोप।

**नारायण**—संज्ञा पुं० [सं०] १. विष्णु। भगवान। ईश्वर।

विशेष—इस शब्द की व्युत्पत्ति ग्रंथों में कई प्रकार से बतलाई गई है। मनुस्मृति में लिखा है कि 'नर' परमात्मा का नाम है। परमात्मा से सबसे पहले उत्पन्न होने के कारण जल

को 'नारा' कहते हैं। जल जिसका प्रथम अयन या अधिष्ठान है उस परमात्मा का नाम हुआ 'नारायण'। महाभारत के एक श्लोक के भाष्य में कहा गया है कि नर नाम है आत्मा या परमात्मा का। आकाश आदि सबसे पहले परमात्मा से उत्पन्न हुए इससे उन्हें नारा कहते हैं। यह 'नारा' कारणस्वरूप होकर सर्वत्र व्याप्त है इससे परमात्मा का नाम नारायण हुआ। कई जगह ऐसा भी लिखा है कि किसी मन्वंतर में विष्णु 'नर' नामक ऋषि के पुत्र हुए थे जिससे उनका नाम नारायण पड़ा। ब्रह्मवैवर्त आदि पुराणों में और भी कई प्रकार की व्युत्पत्तियाँ बतलाई गई हैं। तैत्तिरीय आरण्यक में नारायण की गायत्री है जो इस प्रकार है—'नारायणाय विद्महे वासुदेवाय धीमहि तन्नो विष्णुः प्रचोदयात्'। यजुर्वेद के पुरुषसूक्त और उत्तर नारायण सूक्त तथा शतपथ ब्राह्मण ( १३। ६। २। १ ) और शांख्यायन श्रौत सूत्र ( १६। १३। १ ) में नारायण शब्द विष्णु या प्रथम पुरुष के अर्थ में आया है। जैन लोग नरनारायण को ९ वासुदेवों में से आठवाँ वासुदेव कहते हैं।

२. पूस का महीना। ३. 'अ' अक्षर का नाम। ४. कृष्ण यजुर्वेद के अंतर्गत एक उपनिषद्। ५. नर ऋषि के सखा। उ०—नर नारायण की तुम दोऊ। —मानस, ४।५। ६. अजामिल का एक पुत्र (को०)। ७. नारायणी सेना ( महाभारत )। ८. एक प्रकार का चूर्ण जो दवा के काम में आता है (को०)। ९. धर्मपुत्र नामक एक ऋषि। १०. एक अस्त्र का नाम।

**नारायणक्षेत्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] गंगा के प्रवाह से चार हाथ तक की भूमि ( बृहद्धर्म पुराण )।

**नारायणतैल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] आयुर्वेद में एक प्रसिद्ध तैल।

विशेष—तिल के तेल में असगंध, भटकटैया, बेल की जड़ की छाल, देवदार, जटामासी इत्यादि बहुत सी दवाएँ पकाकर इस तेल को तैयार करते हैं।

**नारायणप्रिय**—संज्ञा पुं० [ सं० ] १. शिव। २. सहदेव। ३. पीतचंदन।

**नारायणबलि**—संज्ञा पुं० [ सं० ] आत्मघात द्वारा बुरी तरह से मरनेवाले पतित मृतक के प्रायश्चित्त के लिये एक बलिकर्म जो नारायण आदि पाँच देवताओं के उद्देश्य से किया जाता है।

विशेष—आत्महत्या करनेवाले की और्ध्वदैहिक क्रिया नियमानुसार समय पर नहीं की जाती। मृत्यु के एक वर्ष पर नारायणबलि और पर्णनर दाह ( कुस के पुतले का दाह ) करके तब श्राद्धादिक किए जाते हैं। आत्मघाती का जो दाह आदि करता है उसे भी प्रायश्चित्त करना चाहिए।

**नारायणी**[1]—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. दुर्गा। २. लक्ष्मी। ३. गंगा। ४. सतावर। ५. मुद्गल मुनि की स्त्री का नाम। ६. श्रीकृष्ण की सेना का नाम जिसे उन्होंने कुरुक्षेत्र के युद्ध में दुर्योधन की सहायता के लिये दिया था। ७. सदानीरा नदी जिसमें नारायणशिला मिलती है।

**नारायणी**[2]—विश्वामित्र के एक पुत्र का नाम।

**नारायणीय**[1]—वि० [ सं० ] नारायणसंबंधी।

**नारायणीय**[2]—संज्ञा पुं० महाभारत का एक उपाख्यान जिसमें नारद और नारायण ऋषि की कथा है। यह शांति पर्व में है।

**नाराशंस**[1]—वि० [ सं० ] प्रशंसासंबंधी। जिसमें मनुष्यों की प्रशंसा हो। स्तुतिसंबंधी।

**नाराशंस**[2]—संज्ञा पुं० १. वेदों के वे मंत्र जिनमें कुछ विशेष मनुष्यों, जैसे, राजाओं आदि की प्रशंसा होती है। प्रशस्ति। दानस्तुति आदि। २. वह चमचा जिसमें पितरों को सोमपान दिया जाता है। ३. पितरों के लिये चमचे में रखा हुआ सोम। ४. पितर।

**नाराशंसी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. मनुष्यों की प्रशंसा। २. वेद में मंत्रों का वह भाग जिनमें राजाओं के दान आदि की प्रशंसा है।

**नारिंग**(पु)—संज्ञा पुं० [ सं० नारङ्ग ] नारंगी। उ०—कब मग्ग भूमि चिहुकोद गस्सि। नारिंग सुमन दारिम विगस्सि।—पृ० रा०, १४। ६६।

**नारि**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ सं० नारी ] १. दे० 'नारी'। उ०—ऐहैं पीव बिचारि यों नारि फेर फिरि जाय।—मति० ग्रं०, पृ० ३०६। २. ग्रीवा। गर्दन। उ०—दुम सुनिभो सासु हमारी, मेरी नारि को हंसुला भारी। तुम सुनिभो जेठानी हमारी मेरे बाँह बाजूबंद भारा।—पोद्दार अभि० ग्रं०, पृ० ९१४।

**नारिक**—वि० [ सं० ] १. जलीय। जल का। जलसंबंधी। २. आत्मासंबंधी। आध्यात्मिक।

**नारिकेर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'नारिकेल'।

**नारिकेल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नारियल।

**नारिकेलक्षीरी**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] नारियल की गिरी की बनी हुई एक प्रकार की खीर या मिठाई।

विशेष—गिरी के महीन महीन टुकड़ों को घी और चीनी के साथ गाय के दूध में पकाते हैं, गाढ़ा होने पर उतार लेते हैं।

**नारिकेलखंड**—संज्ञा पुं० [ सं० नारिकेल खण्ड ] एक औषध जो नारियल की गिरी से बनती है।

विशेष—नारियल की गिरी को पीसकर घी में मिलावे और फिर चीनी मिले हुए नारियल के पानी में उसे डालकर पका डाले। पक जाने पर उसमें धनिया, पीपल, वंशलोचन, इलायची, नागकेसर, जीरे और तेजपत्ते का चूर्ण डालकर मिला दे। इसके सेवन से अम्लपित्त, अरुचि, क्षयरोग, रक्तपित्त और शूल दूर होता है तथा पुरुषत्व की वृद्धि होती है।

**नारिकेली**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. नारियल की बनी मदिरा। २. नारियल (को०)।

**नारिगोरि**(पु)—संज्ञा स्त्री० [ हिं० नाल + गोली ] बारूद। बंदूक की गोली। उ०—नारिगोरि सा वत्ति राज मंडी चावद्दिसि।—पृ० रा०, २६। ७५।

**नारियल**—संज्ञा पुं० [ सं० नारिकेल ] १. खजूर की जाति का एक पेड़ जिसके फल की गिरी खाई जाती है।

विशेष—खंभे के रूप में इसका पेड़ पचास साठ हाथ तक ऊपर को ओर जाता है। इसके पत्ते खजूर ही के से होते हैं। नारियल गरम देशों में ही समुद्र का किनारा लिए हुए होता है। भारत के पास पास के टापुओं में यह बहुत होता है। भारतवर्ष में समुद्रतट से अधिक से अधिक सौ कोस तक नारियल अच्छी तरह होता है, उसके आगे यदि लगाया भी जाता है तो किसी काम का फल नहीं लगता। फूल इसके सफेद होते हैं जो पतली पतली सींकों में मंजरी के रूप में लगते हैं। फल गुच्छों में लगते हैं जो बारह चोदह अंगुल तक लंबे और छह सात अंगुल तक चौड़े होते हैं। फल देखने में लबोतरे और तिपहले दिखाई पड़ते हैं। उनके ऊपर एक बहुत कड़ा रेशेदार छिलका होता है जिसके नीचे कड़ी गुठली और सफेद गिरी होती है जो खाने में मीठी होती है। नारियल के पेड़ लगाने की रीति यह है कि पके हुए फलों को लेकर एक या डेढ़ महीने घर में रख छोड़े। फिर बरसात में हाथ डेढ़ हाथ गड्ढे खोदकर उनमें उन्हें गाड़ दे और राख और खार ऊपर से डाल दे। थोड़े ही दिनों में कल्ले फूटेंगे और पौधे निकल आवेंगे। फिर छह महीने या एक वर्ष में इन पौधों को खोदकर जहाँ लगाना हो लगा दे। भारतवर्ष में नारियल बंगाल, मदरास और बंबई प्रांत में लगाए जाते हैं। नारियल कई प्रकार के होते हैं। विशेष भेद फलों के रंग और आकार में होता है। कोई बिलकुल लाल होते हैं, कोई हरे होते हैं और कोई मिले जुले रंग के होते हैं। फलों के भीतर पानी या रस भरा रहता है जो पीने में मीठा होता है। नारियल बहुत से कामों में आता है। इसके पत्तों की चटाई बनती है जो घरों में लगती है। पत्तों की सींकों के झाड़ू बनते हैं। फलों के ऊपर जो मोटा छिलका होता है उससे बहुत मजबूत रस्से तैयार होते हैं। खोपड़े या गिरी के ऊपर के कड़े कोश को चिकना और चमकीला करके प्याले और हुक्के बनाते हैं। गिरी मेवों में गिनी जाती है। गिरी से एक मीठा गाढ़ा जमनेवाला तेल निकलता है जिसे लोग खाते भी हैं और लगाते भी। पूरी लकड़ी के घर की छाजन में इसका बरेरा लगता है। बंबई प्रांत में नारियल से एक प्रकार का मद्य या ताड़ी बनाते हैं।

वैद्यक में नारियल का फल, शीतल, दुर्जर, वृष्य तथा पित्त और दाहनाशक माना जाता है। ताजे फल का पानी शीतल, हृदय को हितकारी, दीपक और वीर्यवर्द्धक माना जाता है।

एशिया में रूम और मडागास्कर द्वीप से लेकर पूर्व की ओर अमेरिका के तट तक नारियल के जो नाम प्रचलित हैं वे प्रायः सं० नारिकेल शब्द ही के विकृत रूप हैं। यह बात प्रायः सर्वसम्मत है कि नारियल का आदिस्थान भारत और बरमा के दक्षिण के द्वीप ( मालद्वीप, लकद्वीप, सिंहल, अंडमान, सुमात्रा, जावा इत्यादि ) ही हैं। नारिकेल का उल्लेख वैदिक ग्रंथों में तो नहीं मिलता पर महाभारत, सुश्रुत आदि प्राचीन ग्रंथों में मिलता है। कथासरित्सागर में 'नारिकेल द्वीप' का उल्लेख है।

पर्या०—नारिकेल। लांगली। सदापुष्प। शिरःफल। रसफल। सुतुंग। कूर्चशेखर। दृढ़नील। नीलतरु। मंगल्य। तृणराज। स्कंधतरु। दाक्षिणात्य। त्र्यंबकफल। दृढ़फल। तुंग। सदाफल। कौशिकफल। फलमुंड। विश्वामित्रप्रिय।

यौ०—नारियल का खोपड़ा = नारियल की कड़ी गुठली जिसके भीतर गिरी की तह रहती है।

मुहा०—नारियल तोड़ना = मुसलमानों की एक रीति जो गर्भ रहने पर की जाती है। नारियल तोड़कर उससे लड़का या लड़की पैदा होने का शकुन निकालते हैं।

२. नारियल का हुक्का।

**नारियलपूर्णिमा**—संज्ञा स्त्री० [ देश० ] दक्षिण देश ( बंबई प्रांत ) का एक त्योहार जिसमें लोग नारियल ले लेकर समुद्र में फेंकते हैं। यह आषाढ़ सावन में होती है।

**नारियली**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० नारियल ] १. नारियल का खोपड़ा। २. नारियल का हुक्का। ३. नारियल की ताड़ी।

**नारी**[1]—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. स्त्री। औरत। २. तीन गुरु वर्णों की एक वृत्ति। जैसे—माधो ने। दी तारी। गोपों की। है नारी।

**नारी**[2]—संज्ञा स्त्री० [ सं० नाडि ] पानी के किनारे रहनेवाली एक चिड़िया जिसके पैर ललाई लिए भूरे होते हैं। पीठ और पूँछ भी भूरी होती है।

**नारी**[3]—संज्ञा स्त्री० [ हिं० नार ] १. वह रस्सी जिससे जुए में हल बाँधते हैं। नार। २. रथ और अश्व को युक्त करने वाली रज्जु या चमड़े का तस्मा। उ०—सुंदर रथ न चले बिन नारी।—सुंदर०, भा० १. पृ० ३५३।

**नारी**(पु)†[4]—संज्ञा स्त्री० [ सं० नाड़ी ] दे० 'नाड़ी'।

**नारी**(पु)†[5]—संज्ञा स्त्री० [ हिं० ] दे० 'नाली'।

**नारीकवच**—संज्ञा पुं० [ सं० ] सूर्यवंशीय मूलक राजा।

विशेष—यह अश्मक का पुत्र और सौदास का पौत्र था। जब परशुराम क्षत्रियों का नाश कर रहे थे तब इन्हें स्त्रियों ने घेरकर बचा लिया था इसी से यह नाम पड़ा। इन्हीं से क्षत्रियों का फिर वंशविस्तार हुआ, इससे इन्हें मूलक कहते हैं।

**नारीकेल**—संज्ञा पुं० [ सं० ] [ स्त्री० नारीकेली ] नारियल।

**नारीच**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नालिता शाक।

**नारीतरंगक**—संज्ञा पुं० [ सं० नारीतरङ्गक ] स्त्रियों के चित्त को चंचल करनेवाला पुरुष। जार। व्यभिचारी।

**नारीतीर्थ**—संज्ञा पुं० [ सं० ] महाभारत में वर्णित एक तीर्थ जहाँ पाँच अप्सराएँ ब्राह्मण के शाप से जलजंतु हो गई थीं। अर्जुन ने इनका शाप से उद्धार किया था।

**नारीदूषण**—संज्ञा पुं० [ सं० ] मनु द्वारा कथित नारियों के छह दोष [को०]।

नारीमुख—संज्ञा पुं० [ सं० ] बृहत्संहिता के अनुसार कूर्म विभाग से नैऋ त की ओर एक देश।

नारीष्टा—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] मल्लिका। चमेली।

नारुंतुद—वि० [ सं० नारुन्तुद ] १. जिसके शरीर पर किसी प्रकार का आघात न लग सके। अनाहत। २. जो अरुंतुद (मर्मपीड़क) न हो।

नारु(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० नाल ] उल्व नाल। आंवल नाल। दे० 'नाल'। उ०—आवौ, आवौ, दाई री मेरी आवौ, नेक हँसि के नारु कटावौ।—पोद्दार अभि० ग्रं०, पृ० ९१३।

नारू¹—संज्ञा पुं० [ देश० ] १. जूँ। ढील। २. एक रोग।

विशेष—इस रोग में शरीर पर विशेषत: कटि के नीचे जंघा, टाँग आदि में फुंसियाँ सी हो जाती हैं और उन फुंसियों में से सूत सा निकलता है। यह सूत वास्तव में कीड़ा होता है जो बढ़ते बढ़ते कई हाथ की लंबाई का हो जाता है। ये कीड़े जब त्वचा के तंतुजाल में होते हैं तब नारू या नहरुवा होता है, जब रक्त की नलियों में होते हैं तब श्लीपद या फीलपाव रोग होता है। नारू का रोग प्राय: गरम देशों में ही होता है।

ये कीड़े कई प्रकार के होते हैं। अधिकतर तो जीवधारियों के शरीर के भीतर रहते हैं पर कुछ तालों और समुद्र के जल में भी पाए जाते हैं। सिरके का कीड़ा इसी जाति का होता है। ये कीट यद्यपि पेट के केचुए से सूक्ष्म होते हैं तथापि इनकी शरीररचना केंचुओं की अपेक्षा अधिक पूर्ण रहती है। इन्हें मुँह होता है, अलग अँतड़ी होती है; इनमें भेद होता है।

नारू²—संज्ञा पुं० [ हिं० नाली, पुं०हिं० नारी ] वह बोआई जो क्यारियों में होती है।

नारेल(पु)†—संज्ञा पुं० [ सं० नारिकेल ] नारियल। उ० खिरनी सकेलि नारेल वृंद।—ह० रासो, पृ० ३५६।

नार्थ—संज्ञा पुं० [ अं० ] उत्तर दिशा।

नार्पत्य—वि० [ सं० ] नृपसंबंधी। राजा से संबंध रखनेवाला।

नार्मद¹—वि० [ सं० ] नर्मदासंबंधी। नर्मदा नदी का।

नार्मद²—संज्ञा पुं० शिवलिंग जो नर्मदा में पाया जाता है।

नार्मर—संज्ञा पुं० [ सं० ] ऋग्वेद में वर्णित एक असुर जिसे इंद्र ने मारा था।

नार्यंग—संज्ञा पुं० [ सं० नार्यङ्ग ] नारंगी।

नार्यतिक्त—संज्ञा पुं० [ सं० ] चिरायता।

नालंदा—संज्ञा पुं० [ देश० ] बौद्धों का एक प्राचीन क्षेत्र और विद्यापीठ जो मगध में पटने से तीस कोस दक्खिन और बड़गाँव से ग्यारह कोस पश्चिम था। किसी किसी का मत है कि यह स्थान वहाँ था जहाँ आजकल तेलाढ़ा है।

विशेष—बौद्ध यात्रियों के विवरण से जाना जाता है कि पहले पहल महाराज अशोक ने नालंदा में एक मठ स्थापित किया। चीनी यात्री उएनच्वांग ( ह्वेन सांग ) ने लिखा है कि पीछे शंकर और मुग्दलगोमी नामक दो ब्राह्मणों ने इस मठ को फिर से बड़े विशाल आकार में बनवाया। इसकी दीवारें जो इधर उधर खड़ी मिलती हैं उनमें से कई तीस बत्तीस हाथ ऊँची हैं। कहते हैं, इस विद्यापीठ में रहकर नागार्जुन ने कुछ दिनों तक उक्त शंकर नामक ब्राह्मण से शास्त्र पढ़ा था। सन् ६३७ ईसवी में प्रसिद्ध चीनी यात्री उएनच्वांग ने इस विद्यापीठ में जाकर प्रज्ञाभद्र नामक एक आचार्य से विद्याध्ययन किया था। उस समय इतना बड़ा मठ और इतना बड़ा विद्यापीठ भारत में और कहीं नहीं था। यहाँ सैकड़ों आचार्य और दस हजार से ऊपर ऊपर याजक और शिष्य निवास करते थे। जिस समय काशी में बुद्धपक्ष नामक राजा राज्य करते थे उस समय इस मठ में आग लगी और बहुत सी पुस्तकें जल गईं।

नालंबी—संज्ञा स्त्री० [ सं० नालम्बी ] शिव की वीणा (को०)।

नाल¹—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. कमल, कुमुद आदि फूलों की पोली लंबी डंडी। डाँड़ी। २. पौधे का डंठल। कांड। ३. गेहूँ, जौ आदि की पतली लंबी डंडी जिसमें बाल लगती है। ४. नली। नल। ५. बंदूक की नली। बंदूक के आगे निकला हुआ पोला डंडा। ६. सुनारों की फुंकनी। ७. जुलाहों की नली जिसमें वे सूत लपेटकर रखते हैं। छूँछा। कैंडा। छुच्छा। ८. वह रेशा जो कलम बनाते समय छिलने पर निकलता है।

विशेष—डंठल या डंडी के अर्थ में पूरब में इसे पुं० बोलते हैं। पुरानी कविताओं में भी प्राय: पुं० मिलता है।

नाल²—संज्ञा पुं० १. रक्त की नालियों तथा एक प्रकार के मज्जातंतु से बनी हुई रस्सी के आकार की वस्तु जो एक ओर तो गर्भस्थ बच्चे की नाभि से और दूसरी ओर गोल थाली के आकार में फैलकर गर्भाशय की दीवार से मिली होती है। आँवल नाल। उल्वनाल। नारा। नार।

विशेष—इसी नाल के द्वारा गर्भस्थ शिशु माता के गर्भ से जुड़ा रहता है। गर्भाशय की दीवार से लगा हुआ जो उभरा हुआ थाली की तरह का गोल छत्ता होता है उसमें बहुत सी रक्तवाहिनी नसें होती हैं जो चारों ओर से अनेक शाखा प्रशाखाओं में आकर छत्ते के केंद्र पर मिलती हैं जहाँ से नाल शिशु की नाभि की ओर गया रहता है। इस छत्ते और नाल के द्वारा माता के रक्त के पोषक द्रव्य शिशु के शरीर में आते जाते रहते हैं, जिससे शिशु के शरीर में रक्तसंचार, श्वास प्रश्वास और पोषण की क्रिया का साधन होता है। यह नाल पिंडज जीवों ही में होता है इसी से वे जरायुज कहलाते हैं। मनुष्यों में बच्चा उत्पन्न होने पर यह काटकर अलग कर दिया जाता है।

क्रि० प्र०—काटना।

मुहा०—क्या किसी का नाल काटा है ? = क्या किसी की दाई है। क्या किसी को जनानेवाली है। क्या किसी की बड़ी बूढ़ी है। जैसे,—क्या तूने ही नाल काटा है ? ( स्त्रि० )। कहीं पर नाल गड़ना = ( १ ) कोई स्थान जन्मस्थान के समान प्रिय होना। किसी स्थान से बहुत प्रेम होना, जल्दी न छूटना।

नावक के तीर । देखन में छोटे लगें बेधें सकल शरीर । —(शब्द०) ।

२. मधुमक्खी का डंक ।

नावक[1]—संज्ञा पुं० [ सं० नाविक ] केवट । माझी । मल्लाह । उ०—पुनि गौतमघरनी जानत है नावक शबरी जान ।—सूर ( शब्द० ) ।

नावघाट—संज्ञा पुं० [ हिं० ] नावों के ठहरने का घाट । नदी, झील आदि के किनारे का वह स्थान जहाँ नावें ठहरती हों ।

नावडिया†—संज्ञा पुं० [ हिं० नाव+डिया ( प्रत्य० ) ] मल्लाह । नाववाला । उ०—नाव तिरे नहं नीर में निबली नावड़ियाँह ।—बाँकी० ग्रं०, भा०२, पृ० १५ ।

नावना† —क्रि० स० [ सं० नामन ] १. झुकाना । नवाना । उ०—प्रभुपतोक सिरमौर कहावइ । आँकुस गज नावइ । उ०—जायसी (शब्द०) ।

२. डालना । फेंकना । गिराना । उ०—माखन तनक आपने कर लै तनक बदन मैं नावत ।—सूर ( शब्द० ) । ३. प्रविष्ट करना । घुसाना ।

नावनीत[1]—वि० [सं०] मुलायम । कोमल । मृदुल [को०] ।

नावनीत[2]—संज्ञा पुं० मक्खन का घी । मक्खन से बना घी ।

नावर(पु)† संज्ञा स्त्री० [ हिं० नाव ] १. नाव । नौका । उ०—को करि सकै सहाय वहै करिया बिनु नावर ।—गिरिधर (शब्द०) । २. नाव की एक क्रीड़ा जिसमें उसे बीच में ले जाकर चक्कर देते हैं । उ०—बहु भट बहहिं चढ़े खग जाहीं । जनु नावरि खेलहिं जल माहीं ।—तुलसी (शब्द०) ।

नावरा—संज्ञा पुं० [ देश० ] दक्षिण में होनेवाला एक पेड़ जिसकी लकड़ी बहुत साफ, चिकनी और मजबूत होती है । मेज, कुरसी आदि सजावट के सामान इसके बहुत अच्छे बनते हैं ।

नावरि(पु)†—संज्ञा स्त्री० [हिं०] नाव की क्रीड़ा । दे० 'नावर' ।

नावाँ—संज्ञा पुं० [ सं० नामन् ] वह रकम जो किसी के नाम लिखी हो ।

नावाकिफ—वि० [ फ़ा० ना+अ० वाकिफ ] अनजान । अनभिज्ञ ।

नावाज—संज्ञा पुं० [सं०] मल्लाह ।

नावाजिब—वि० [ फा० ना+अ० वाजिब ] जो वाजिब या ठीक न हो । अनुचित ।

नाविक—संज्ञा पुं० [सं०] १. मल्लाह । माझी । केवट । २. नाव पर यात्रा करनेवाला व्यक्ति । नौकारोही (को०) ।

नावी[1]—संज्ञा पुं० [ सं० नाविन् ] दे० 'नाविक' [को०] ।

नावी(पु)†[2]—संज्ञा पुं० [ सं० नापित ] नाई । हज्जाम । उ०—नावी फीरइ उतावला, स्वाती नक्षत्र आठमी परलोत ।—बी० रासो, पृ० २० ।

नावेल—संज्ञा पुं० [अं०] उपन्यास ।

नावेलिस्ट—संज्ञा पुं० [ अं० ] उपन्यासकार ।

नाव्य[1]—संज्ञा पुं० [ सं० नाव ] १. नूतनता । नवीनता । नयापन । २. गहरा जल या नदी आदि जो नौका से पार करने योग्य हो [को०] ।

नाव्य[2]—वि० [सं०] १. नाव से पार करने योग्य । २. प्रशंसा योग्य । प्रशंसनीय [को०] ।

नाव्या—संज्ञा स्त्री० [सं०] नदी जो नाव से पार की जाय [को०] ।

नाश—संज्ञा पुं० [सं०] १. न रह जाना । लोप । ध्वंस । बरबादी ।

क्रि० प्र०—करना ।—होना ।

विशेष—सांख्यवाले कारण में लय होने को ही नाश कहते हैं क्योंकि जो वस्तु है उसका अभाव नहीं हो सकता । कारण में लय हो जाने से सूक्ष्मता के कारण वस्तु का बोध नहीं होता । जब कोई कार्य कारण में इस प्रकार लीन हो जाता है कि वह फिर कार्यरूप में नहीं आ सकता तब आत्यंतिक नाश होता है । नैयायिक नाश को ध्वंसाभाव मानते हैं ।

२. गायब होना । अदर्शन । ३. पलायन । ४. संकट (को०) । ५. निधन (को०) । ६. अनुपलंभ (को०) ।

नाशक—वि० [सं०] १. नाश करनेवाला । ध्वंस करनेवाला । बरबाद करनेवाला । २. मारनेवाला । वध करनेवाला । ३. दूर करनेवाला । न रहने देनेवाला । जैसे, रोगनाशक ।

नाशकारी—वि० [सं० नाशकारिन्] [वि० स्त्री० नाशकारिणी] नाश करनेवाला ।

नाशन[1]—वि० [सं०] नाश करनेवाला । विध्वंस करनेवाला । नाशक । उ०—जानत है किधौं जानत नाहिन तू अपने मद नाशन को ।—केशव ( शब्द० ) ।

नाशन[2]—संज्ञा पुं० १. मृत्यु । मरण । २. विस्मरण । भूलना । ३. नष्ट करना । नाश करना । ४. हटाना । दूर करना [को०] ।

नाशना(पु)—क्रि० स० [ सं० नाशन ] दे० 'नासना' ।

नाशपाती—संज्ञा स्त्री० [ तु० ] मझोले डील डौल का एक पेड़ जिसके फल मेवों में गिने जाते हैं ।

विशेष—इसकी पत्तियाँ अमरूद की पत्तियों के इतनी बड़ी पर चिकनी और चमकीली होती हैं । फूल सफेद होते हैं पर फूलों के केसर हलके बैगनी होते हैं । फल गोल और उनके गूदे की बनावट कुछ दानेदार होती है । बीज गूदे के भीतर बीचो बीच चार छोटे कोशों में रहते हैं । फल का विशेष अंश सफेद कड़ा गूदा ही होता है, इससे इसके टुकड़े कटे हुए कड़े मिस्री के टुकड़ों के समान जान पड़ते हैं । काश्मीर में नाशपाती के पेड़ जंगली मिलते हैं । काश्मीर के अतिरिक्त हिमालय के किनारे सर्वत्र, दक्षिण में नीलगिरि, बंगलौर आदि में तथा भारतवर्ष में थोड़े बहुत सब स्थानों में इसके पेड़ लगाए जाते हैं । कलम और पैबंद से भी इसके पेड़ लगते हैं जो डील डौल में छोटे होते हैं । काश्मीर की नाशपाती अच्छी होती है और नाख या नाक के नाम से प्रसिद्ध है । नाशपाती युरोप और अमेरिका के प्रायः उन सब स्थानों में होती है जहाँ सरदी अधिक नहीं पड़ती । युरोप में नाशपाती की लकड़ी पर नक्काशी होती है और उसके हलके सामान बनते हैं । आयुर्वेद में नाशपाती का नाम अमृतफल ( इससे इसे कहीं कहीं अमरूद भी कहते हैं ) भी है जो धातुवर्धक, मधुर, भारी, रेचक तथा अम्ल-वात-नाशक माना गया है । सेब और नाशपाती एक ही जाति के पेड़ हैं ।

**नाशवान्**—वि० [ सं० नाशवत् ] नाश को प्राप्त होनेवाला । नश्वर । अनित्य ।

**नाशाइस्ता**—वि० [ फ़ा० नाशाइस्तह् ] अनुचित । नामुनासिब । उ०—ऐसे नाशाइस्ता कल्मे भूलकर भी जबान पर न लाना ।—प्रेमघन०, भा० २, पृ० १५७ ।

**नाशित**—वि० [ सं० ] जिसका नाश किया गया हो ।

**नाशी**—वि० [ सं० नाशिन् ] [ वि० स्त्री० नाशिनी ] १. नाश करनेवाला । नाशक । २. नष्ट होनेवाला । नश्वर ।

**नाशुक**—वि० [ सं० ] नष्ट होनेवाला । नश्वर ।

**नाशुक्री**—संज्ञा स्त्री० [ फ़ा० ] अकृतज्ञता । एहसान फरामोशी । उ०—जहाँ खुदा ने नेमतों की वर्षा की हो, वहाँ उन नेमतों का भोग न करना नाशुक्री है ।—मानसरोवर, भा० १, पृ० १३८ ।

**नाश्ता**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० नाश्तह् ] कलेवा । जलपान । प्रातःकाल का अल्पाहार । पर्याय ।

क्रि० प्र०—करना ।—होना ।

**नाश्य**—वि० [ सं० ] नाश के योग्य । ध्वंसनीय ।

**नाष्टिक**—वि० [ सं० ] जिसकी वस्तु नष्ट हुई हो । ( स्मृति ) ।

**नाष्टिकधन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] खोया हुआ धन । ( स्मृति ) ।

**नास**[1]—संज्ञा स्त्री० [ सं० नासा ] १. वह द्रव्य जो नाक में डाला जाय । वह औषध जो नाक से सुरकी या सूँघी जाय ।

क्रि० प्र०—लेना ।

२. सुँघनी । ३. नासिका । नाक (बोलचाल) ।

**नास**(पु)†[2]—संज्ञा पुं० [ सं० नाश ] नाश । उ०—चढ्यौ कोप भीमावती भूप ऐसे । कढ्यौ दैत्य के नास जंभारि जैसे ।—सुजान०, पृ० २६ ।

**नासक**(पु)—वि० [ सं० नाशक ] दे० 'नाशक' । उ०—भ्रम तम नासक प्रेम प्रकासक मुखससि सारद नमो नमो ।—घनानंद, पृ० ४६२ ।

**नासदान**—संज्ञा पुं० [ हिं० नास + दान (<सं० आधान ) ] सुँघनी की डिबिया ।

**नासत्य**—संज्ञा पुं० [ सं० ] अश्विनीकुमार ।

**नासत्या**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] अश्विनी नक्षत्र ।

**नासना**(पु)—क्रि० स० [ सं० नाशन ] १. नष्ट करना । बरबाद करना । २. मार डालना । बध करना ।

**नासपाल**—संज्ञा पुं० [ फ़ा० ] १. कच्चे अनार का छिलका जो रंग निकालने के काम में आता है । २. कच्चा अनार । ३. एक प्रकार की आतिशबाजी ।

**नासपाली**—वि० [ फ़ा० ] नासपाल के रंग का । कच्चे अनार के छिलके के रंग का ।

**नासबूर**(पु)—वि० [ हिं० ना + फ़ा० सब्र ] बेसब्र । धैर्यहीन । उ०—तू साहेब सीये बड़ा बंदा नासबूरा ।—मलूक०, पृ० ३४ ।

**नासमझ**—वि० [ हिं० ना + समझ ] जिसे समझ न हो । जो समझदार न हो । जिसे बुद्धि न हो । निर्बुद्धि । बेवकूफ ।

**नासमझी**—संज्ञा स्त्री० [ हिं० नासमझ ] मूर्खता । बेवकूफी ।

**नासा**—संज्ञा स्त्री० [ सं० ] [ वि० नास्य ] १. नासिका । नाक । २. नासारंध्र । नाक का छेद । नथना । ३. द्वार के ऊपर लगी हुई लकड़ी । भरेटा । ४. हाथी की सूँड़ । हस्तिशुंड (को०) । ५. अड़ूसा ।

**नासाग्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक का अगला भाग । नाक की नोक ।

**नासाछिद्र**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'नासा[2]' ।

**नासाज्वर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह ज्वर जो नाक के भीतर प्याज की गाँठ की तरह का फोड़ा होने से होता है । इस ज्वर में सिर और रीढ़ में बड़ा दर्द होता है ।

**नासादारु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] भरेटा [को०] ।

**नासानाह**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक का एक रोग जिसमें वायु के साथ कफ मिलकर नाक के छेद को बंद कर देता है । प्रतिनाह । प्रतीनाह ।

**नासापरिस्राव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'नासास्राव' ।

**नासापरिशोष**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नासाशोष रोग ।

**नासापाक**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक का एक रोग जिसमें नाक में बहुत सी फुंसियाँ निकलने के कारण नाक पक जाती है ।

**नासापुट**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक का वह चमड़ा जो छेदों के किनारे परदे का काम देता है । नथना ।

**नासावेध**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक का वह छेद जिसमें नथ आदि पहनी जाती है ।

**नासायोनि**—संज्ञा पुं० [ सं० ] वह नपुंसक जिसे घ्राण करने पर उद्दीपन हो । सौगंधिक नपुंसक ।

**नासारंध्र**—संज्ञा पुं० [ सं० नासारन्ध्र ] नाक का छिद्र । नथना ।

**नासारोग**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक में होनेवाले रोग जिनकी संख्या सुश्रुत के अनुसार ३१ और भावप्रकाश के मत से ३४ है ।

विशेष—सुश्रुत के अनुसार इनके नाम इस प्रकार हैं—अपीनस्य ( पीनस ), पूतिनस्य, नासापाक, रक्तपित्त, पूयशोणित, क्षवथु, भ्रंशथु, दीप्ति, प्रतिनाह, परिस्राव, नासाशोष, ४ प्रकार के अर्श, ४ प्रकार के शोथ, ७ प्रकार के अर्बुद और ५ प्रकार के प्रतिश्याय । भावप्रकाश में इससे इतनी विशेषता की है कि एक रक्तपित्त के स्थान पर चार प्रकार के रक्तपित्त लिख दिए हैं ।

**नासालु**—संज्ञा पुं० [ सं० ] कायफल ।

**नासावंश**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक के ऊपर बीचोबीच गई हुई पतली हड्डी । नाक का बाँसा ।

**नासाविवर**—संज्ञा पुं० [ सं० ] दे० 'नासारंध्र' ।

**नासाशोष**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक में कफ सूख जाने का रोग ।

**नासासंवेदन**—संज्ञा पुं० [ सं० ] कांडवेल । चिर्चिटा । चिचड़ी ।

**नासास्राव**—संज्ञा पुं० [ सं० ] नाक का एक रोग जिसमें नाक से सफेद और पीला मवाद निकला करता है ।

नासिकंधम—वि०, संज्ञा पुं० [ सं० नासिकन्धम ] नासिका से फूँकने अथवा स्वर निकालनेवाला (को०)।

नासिकंधय —वि० [ सं० नासिकन्धय ] नासिका से पान करनेवाला (को०)।

नासिक[1]—संज्ञा पुं० [ सं० नासिक्य ] महाराष्ट्र देश में एक तीर्थ जो उस स्थान के निकट है जहाँ से गोदावरी निकलती है। इसी के पास पंचवटी वन है जहाँ वनवास के समय रामचंद्र ने कुछ काल निवास किया था और लक्ष्मण ने शूर्पणखा के नाक कान काटे थे।

नासिक(पु)[2]—संज्ञा स्त्री० [ सं० नासिका ] नाक। नासिका। उ०—नासिक देखि लजानेउ सूआ। —जायसी ग्रं० (गुप्त), पृ० १९६।

नासिक[3]—वि० [फ़ा० नाकिस ] दे० 'नाकिस'। उ०—बड़ी नासिक जात है मेहतो किसी की नहीं होती।— गोदान, पृ० ३४।

नासिका[1]—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. नाक। नासा। २. हाथी की सूँड़ (को०)। ३. नाक के आकार की वस्तु (को०)। ४. भरेटा (को०)। ५. अश्विनी नक्षत्र (को०)।

यौ०—नासिकामल।

नासिका[2]—वि० श्रेष्ठ। प्रधान।

नासिक्य[1]—वि० [सं०] नासिका से उत्पन्न।

नासिक्य[2]—संज्ञा पुं० १. नासिका। २. अश्विनीकुमार। ३. बृहत्संहिता के अनुसार दक्षिण का एक देश। नासिक। ४. अनुनासिक स्वर।

नासिक्यक—संज्ञा पुं० [सं०] नाक। नासिका (को०)।

नासिर—संज्ञा पुं० [अ०] १. गद्यलेखक। गद्यकार। २. मददगार। सहायक। ३. विजयी। विजेता (को०)।

नासी(पु)—वि० [ सं० नाशी ] दे० 'नाशी'।

नासीर[1]—संज्ञा पुं० [सं०] सेनानायक के आगे चलनेवाला दल जो जयनाद उच्चारण करता चलता था। सेनाग्र। हरावल।

नासीर[2]—वि० १. आगे बढ़कर युद्ध करनेवाला। २. अग्रेसर। अगुआ (को०)।

नासूत—संज्ञा पुं० [अ०] संसार। उ०—फैल्या मुकाम शैतानी कहना मंजिल नासूत केरी। आरिफ़न की अब बात लगे ना क्यों कर उतरे पेरी।— दक्खिनी०, पृ० ५४।

नासूर—संज्ञा पुं० [अ०] घाव, फोड़े आदि के भीतर दूर तक गया हुआ नली का सा छेद जिससे बराबर मवाद निकला करता है और जिसके कारण घाव जल्दी अच्छा नहीं होता। नाड़ीव्रण।

क्रि० प्र०—पड़ना।

मुहा०—नासूर डालना = नासूर पैदा करना। घाव करना। छाती में नासूर डालना = बहुत कुढ़ाना। बहुत तंग करना। नासूर भरना = नासूर का घाव अच्छा हो जाना।

नाश्ता—संज्ञा पुं० [ फ़ा० नाश्तह् ] जलपान। सूक्ष्म आहार। कलेवा। उ०—करत नाश्ता इक रोटी की पुनि उठि कै झट।—प्रेमघन०, भा० १, पृ० २०।

नास्ति—अव्य० [सं०] नहीं है। अविद्यमानता। अनस्तित्व। उ०—जेहि ते वद्ध होय सो इच्छा कहावै, जेहि ते नास्ति होय ऐसी अनइच्छा कहावै।—कबीर सा०, पृ० ६२२।

नास्तिक—संज्ञा पुं० [सं०] वह जो ईश्वर, परलोक आदि को न माने। ईश्वर का अस्तित्व अस्वीकार करनेवाला।

विशेष—जो हेतुशास्त्र अर्थात् तर्क का आश्रय लेकर वेद को अस्वीकार करे, उसका प्रमाण न माने, हिंदू शास्त्र में उसको भी नास्तिक कहा है। हिंदू शास्त्रकारों के अनुसार चार्वाक, बौद्ध और जैन ये तीनों नास्तिक मत हैं। इन मतों में सृष्टि को उत्पन्न करने और चलानेवाला कोई नित्य और स्थिर चेतन नहीं माना गया है। नास्तिकों को बार्हस्पत्य, चार्वाक और लोकायतिक भी कहते हैं।

नास्तिकता—संज्ञा स्त्री० [सं०] नास्तिक होने का भाव। ईश्वर, परलोक आदि को न मानने की बुद्धि।

नास्तिकत्व—संज्ञा पुं० [सं०] दे० 'नास्तिकता'। उ०—नास्तिकत्व का प्रवेश करा पीछे से पछताना व्यर्थ है।—प्रेमघन०, भा० २, पृ० २०८।

नास्तिक दर्शन—संज्ञा पुं० [सं०] नास्तिकों का दर्शन। वि० दे० 'दर्शन'।

नास्तिक्य—संज्ञा पुं० [सं०] नास्तिकता। ईश्वर, परलोक आदि में अविश्वास।

नास्तितरु—संज्ञा पुं० [सं०] आम का पेड़।

नास्तिद—संज्ञा पुं० [सं०] आम का पेड़।

नास्तिवाद—संज्ञा पुं० [सं०] नास्तिकों का तर्क।

नास्य[1]—वि० [सं०] १. नासिका संबंधी। नाक का। २. नासिका से उत्पन्न।

नास्य[2]—संज्ञा पुं० बैल की नाक में लगी हुई रस्सी। नाथ।

नाह(पु)[1]—संज्ञा पुं० [ सं० नाथ, प्रा० नाह ] १. नाथ। स्वामी। मालिक। २. स्त्री का पति।

नाह[2]—संज्ञा पुं० [ सं० नाभ ] पहिए का छेद। नाभि।

नाह[3]—संज्ञा पुं० [सं०] १. बंधन। २. हिरन फँसाने का फंदा। ३. कोष्ठबद्धता। कब्जियत (को०)।

नाहक—क्रि० वि० [ फ़ा० ना + अ० हक़ ] वृथा। व्यर्थ। बेफायदा। बेमतलब। निष्प्रयोजन।

नाहट†—वि० [देश०] बुरा। नटखट।

नाहनूह(पु)—संज्ञा स्त्री० [हिं० नाहीं] 'नहीं, नहीं' शब्द। इनकार।

नाहमवार—वि० [फ़ा०] १. जो हमवार या समतल न हो। ऊबड़ खाबड़। ऊँचा नीचा। २. असभ्य। उजड्ड (को०)।

नाहर[1]—संज्ञा पुं० [ सं० नरहरि ] [ स्त्री० नाहरी ] १. सिंह। शेर। २. बाघ।

नाहर[2]— संज्ञा पुं० [ देश० ] टेसू का फूल।

नाहरसाँस—संज्ञा पुं० [ हिं० नाहर + साँस ] घोड़ों की एक बीमारी जिसमें उनका दम फूलता है।

